हिन्दी-ग्रन्थ-रत्नाकरका ११० वाँ रत्न

# कुलीनता

( चार अंकोंमें एक ऐतिहासिक नाटक )

" सूतो वा सूतपुत्रो वा, यो वा को वा भवाम्यहम् ।
दैवायत्तं कुले जन्म, मदायत्तं तु पौरुषम् ॥ "

—कर्ण ( वेणीसंहार )

लेखक
गोविन्ददास

प्रकाशक
हिन्दी-ग्रन्थ-रत्नाकर कार्यालय, बम्बई

# निवेदन

'कुलीनता' नाटक सन् १९३२ में मेरी दूसरी जेल-यात्राके वक्त नागपुर जेलमें लिखा गया था। उसके बाद इसमें कई परिवर्तन हुए। सन् १९३५ में बम्बईकी 'आदर्श चित्र' फिल्म कंपनीने इस नाटककी कथापर 'धुआँधार' नामक फिल्म भी बनाया, लेकिन कथामें परिवर्तन होते होते फिल्ममें जिस कथाका प्रदर्शन हुआ वह इस नाटकसे एक अलग-सी ही चीज़ हो गई। इस समय यह नाटक जिस रूपमें हिन्दी संसारके सम्मुख जा रहा है वह न सन् १९३२ का इसका रूप है और न 'धुआँधार' फिल्मकी कथाका। अनेक परिवर्तनोंके बाद इसे यह रूप मिला है।

'कुलीनता' त्रिपुरी राज्यकी एक विशेष ऐतिहासिक घटनापर लिखा गया है। यह घटना उस कालकी है जब त्रिपुरीपर प्रसिद्ध कलचुरि वंशके अन्तिम राजा विजयसिंह देवका राज्य था और जब कलचुरि वंशका अन्त और राज-गोंड़-वंशका आरंभ हुआ।

मध्यकालके भारतीय इतिहासमें त्रिपुरी और उसके शासक कलचुरि क्षत्रियोंका बड़ा गौरवपूर्ण स्थान है। कलचुरि क्षत्रिय अपनेको हैहय वंशकी एक शाखा मानते हैं। हैहयवंशके प्रसिद्ध राजा सहस्रार्जुनका नाम रामायण, महाभारत और अनेक पुराणोंमें आया है। हैहयवंशकी कलचुरि शाखाका आरंभ कब हुआ, इसका ठीक पता नहीं लगता। प्रोफेसर कीलहार्नने त्रिपुरीके महाराजाओंके पन्द्रह नाम लिखे हैं। कलचुरि वंशके नरेशोंमें पहला नाम कोकल्लदेव (प्रथम) का मिलता है और अन्तिम नाम विजयसिंह देवका। प्रोफेसर कीलहार्नने कोकल्लदेवका समय ईस्वी सन् ८६० और ९०० के बीचमें निश्चित किया है और विजय सिंह देवका ११८० और ११९६ के बीच।

कल्चुरियोंके इन पन्द्रह नरेशोंमें सबसे महान् गांगेयदेव और उनके पुत्र कर्णदेव थे। गांगेय देवका समय था ई० सन् १०१५ से १०४० तक और कर्ण देवका ई० सन् १०४१ से १०७३ तक।

कलचुरि वंशकी सत्ता और संस्कृति दोनों ही इनके राज्य-कालमें चरम सीमाको पहुँची। गांगेयदेव और कर्णदेव दोनों ही महान् दिग्विजयी हुए। कर्णदेवका कलचुरि वंश सारे भारतवर्षका सबसे प्रधान राजवंश था और इस वंशका राज्य भारतवर्षका उस कालका सबसे बड़ा राज्य। कर्णदेवके दो राज्याभिषेक हुए—एक उनके पिता गांगेयदेवकी मृत्युके बाद ई० सन् १०४१ में और दूसरा ई० सन् १०५१ में सारे भारतको विजय करनेके पश्चात् भारत-सम्राट्के पदपर। त्रिपुरी उनके समय समस्त भारतकी राजधानी मानी जाती थी।

कलचुरि वंशके समयके अनेक शिलालेख और सिक्के मिले हैं। शिलालेखोंसे इनके महान् बल, प्रताप और वैभवका पता चलता है। कर्णदेवकी तुलना महाभारतके कर्णसे की गई है और आधुनिक इतिहासज्ञोंने उन्हें भारतीय नेपोलियन कहा है। गांगेयदेवको विक्रमादित्यकी उपाधि थी। कलचुरि राजाओंकी अन्य उपाधियोंमें परमेश्वर, अश्वपति-गजपति-नरपति-राजत्रयाधिपति, त्रिकलिंगाधिपति मुख्य थीं। इन उपाधियोंसे इनकी महत्ताका पता लगता है। इनके समयके, विशेषकर गांगेयदेवके समयके, सिक्कोंमें सोनेके सिक्के भी मिलते हैं। इन सोनेके सिक्कोंमेंसे कुछका वज़न लगभग ६२ ग्रेन तक है।

कलचुरियोंके समय वास्तु-मूर्ति-कलाका बड़ा उत्कर्ष हुआ। इस कालकी अनेक चीज़ें अब भी त्रिपुरीके आसपास प्रचुर परिमाणमें मिलती हैं। कलचुरि पहले बौद्ध थे और बादमें उन्होंने शैव मत ग्रहण कर लिया था। साहित्यकी भी इनके कालमें काफ़ी उन्नति हुई थी। संस्कृतके प्रसिद्ध कवि राजशेखर इन्हींकी सभाके कवि-रत्न थे! शासन-व्यवस्थामें भी ये अपने पहलेके किसी भी उन्नत राजवंशके पीछे नहीं रहे।

गांगेयदेवके वक्त महमूद गज़नवीके भारतपर १८ हमले हुए, लेकिन गांगेयदेवके प्रतापके कारण महमूदका साहस त्रिपुरीपर आक्रमण करनेका

नहीं हुआ। उसके बाद उसके सूबेदार अहमदने जब कलचुरियोंके राज्य-पर आक्रमण किया तब गांगेयदेवने उसे बुरी तरह हराया।

संसारमें जिसका उत्थान हुआ है उसका पतन भी अवश्यंभावी है। प्रतापी कलचुरि वंशका विजयसिंह देवके समय पतन हुआ।

जिस समय विजयसिंह देव त्रिपुरीपर राज्य कर रहे थे उस समय त्रिपुरीकी तो पतित अवस्था थी ही, परन्तु सारा भारतवर्ष ही पृथ्वीराज और जयचन्दके कलह तथा अन्य अनेक कारणोंसे निर्बल हो रहा था। न तो ऐसा कोई बलशाली राज्य था और न ऐसा बलवान् सम्राट्, जो बढ़ते हुए इस्लामसे भारतवर्षकी रक्षा कर सकता। महमूद गज़नवीके आक्रमणोंने भी भारतको कमज़ोर बना दिया था, लेकिन उसके समय गांगेयदेव सदृश बलशाली सम्राट् मौजूद थे और गांगेयदेवके पश्चात् भी उनके पुत्र कर्णदेवके सदृश पराक्रमी सम्राट् हुए।

सन् ११७५ ईस्वीसे भारतपर मुहम्मद गोरीके आक्रमण आरंभ हुए। सन् ११९१ मे वह पृथ्वीराजसे हारा, किन्तु सन् ११९२ में उसने पृथ्वीराजको हराया और सन् ११९४ में जयचन्दको। इन विजयोंके बाद मुहम्मद गोरी अपने भारतीय साम्राज्यको अपने .गुलाम कुतुबुद्दीन ऐबकको देकर गोर लौट गया। इस वक्त़ त्रिपुरीपर विजयसिंह देवका राज्य था और इस नाटककी घटनाका यही काल है।

विजयसिंह देवका मंत्री सुरभी पाठक नामक व्यक्ति था। सुरभी पाठककी सहायतासे गोंड़ यदुरायने त्रिपुरी राज्यपर अपना आधिपत्य जमाया। मण्डलापर उस समय नागदेव नामक गोंड़ राजा राज्य करता था। त्रिपुरी-पर विजयसिंह देवके बाद किसी कलचुरि राजा और मण्डलापर नागदेवके पश्चात् नागदेवके किसी वंशजके राज्यका इतिहासमें उल्लेख नहीं मिलता। यदुरायके वंशका नाम राजगोंड़-वंश हुआ और विजयसिंह देवके बाद मराठोंके उत्पात तक त्रिपुरीपर इसी वंशने राज्य किया। इसी वंशमें प्रसिद्ध गोंड़ राजा संग्रामशाह और महारानी दुर्गावती हुई।

यदुरायके सम्बन्धमें अनेक किंवदन्तियाँ प्रसिद्ध हैं। जो कुछ हो, इतिहासज्ञोंका बहुमत यह मानता है कि वह गोंड़ था और उसने एक नये राजवंशकी स्थापना की थी। इतिहासज्ञ यह भी मानते हैं कि यह कार्य कल-

चुरियोंके मंत्री सुरभी पाठककी सहायतासे हुआ। अधिकांश इतिहासज्ञोंने कहा है कि यदुरायके दो विवाह हुए—एक नागदेवकी कन्या रत्नावलीसे और दूसरा किसी क्षत्रिय कन्यासे। उसका वंश चला इस क्षत्रिय कन्याकी सन्ततिसे, इसलिए राजपूत और गोंड़-रक्तके मिश्रणके कारणसे इस वंशका नाम राजगोंड़-वंश हुआ।

इस कालका ब्योरेवार इतिहास नहीं मिलता। कलचुरियोंके पतन और गोंड़ोंके उत्थानके कारणके सम्बन्धमे भी इतिहासज्ञ मौन हैं। व्यक्तिगत उत्थानकी अभिलाषा ही यदुराय और सुरभी पाठकके कार्योंका कारण हो सकती है, यही इतिहासज्ञोंका अंदाज़ है, लेकिन इसके लिए उनके पास कोई प्रमाण नहीं।

ऐतिहासिक घटनाओंमें नाटक उपन्यास या कहानी-लेखकको कितनी स्वतंत्रता लेनेका अधिकार है और कितनी नहीं, इस संबन्धमें मैंने अपना विनम्र मत अपने एक ऐतिहासिक नाटक 'हर्ष' की भूमिकामे लिखा है—

"मेरा मत है कि नाटक, उपन्यास या कहानी-लेखकको यह अधिकार नहीं है कि वह किसी भी पुरानी कथाको तोड़-मरोड़ कर उसे एक नयी कथा ही बना दे। हाँ, कथाका अर्थ (interpretation) वह अवश्य अपने मतानुसार कर सकता है।"

कलचुरियोंके पतन और राजगोंड़-वंशके उत्थान तथा तत्संबन्धी अन्य बातोंके सम्बन्धमें मैंने इसी नीतिका अनुसरण किया है।

इस नाटकके मुख्य पात्र विजयसिंह देव, सुरभी पाठक, यदुराय और नागदेव ऐतिहासिक व्यक्ति हैं। यदुरायकी क्षत्रिय पत्नीको मैंने विजयसिंह देवकी कन्या माना है। इतिहासमें नाम न मिलनेके कारण मैंने उसका नाम रेवासुन्दरी रखा है। चण्डपीड, देवदत्त और विन्ध्यबाला काल्पनिक पात्र हैं। प्राचीनताकी झलक लानेके लिए मैंने संबोधन प्राचीन ही रखे हैं। साथ ही दृश्य और वेश-भूषा भी उसी कालके अनुरूप रहें, इसका ध्यान रखनेकी भी कोशिश की है।

इस नाटकके लिखनेमें निम्नलिखित ग्रन्थोंसे सहायता ली गई है: (१) विन्सेण्ट स्मिथद्वारा लिखित 'हिस्ट्री आफ एन्शेण्ट इंडिया' (२) सी० वी० वैद्य द्वारा लिखित 'हिस्ट्री आफ मेडीवल हिन्दू इंडिया', (३)

सेण्ट्रल प्राविन्सेज गैज़ेटियर, ( ४ ) जबलपुर डिस्ट्रिक्ट गैज़ेटियर, ( ५ ) मण्डला डिस्ट्रिक्ट गैज़ेटियर, ( ६ ) रा० ब० हीरालालद्वारा लिखित 'जबलपुर-ज्योति,' ( ७ ) रा० ब० हीरालालद्वारा लिखित 'मण्डलामयूख' ( ८ ) रा० ब० हीरालालकृत 'इन्सक्रिपशन्स इन सी० पी० एण्ड बरार', ( ९ ) आर० डी० बैनरजीकृत 'त्रिपुरी एण्ड देअर मान्यूमेण्ट्स', ( १० ) बिशप चैटरटनद्वारा लिखित 'हिस्ट्री ऑफ गोण्डवाना', (११) सी० जे० ब्राउनकृत 'दि कॉइन्स ऑफ इंडिया'।

इस नाटकके एक पद्यको छोड़कर जो दूसरे अंकके छठवें दृश्यमें रेवासुन्दरीद्वारा गाया गया है, और जो मेरा लिखा हुआ है, शेष सारे पद्य मेरी पुत्री रत्नकुमारीने लिखे हैं।

गोपालबाग, जबलपुर<br>विजयादशमी, संवत् १९९७

गोविन्ददास

# दूसरे संस्करणका निवेदन

'कुलीनता' नाटकको मैंने अपने अन्य नाटकोंके साथ-साथ सन् १९४२ में जेलमें दुहराया था और इस नाटकमें मैंने जितने परिवर्तन किये, अन्य किसी नाटकमें नहीं। इसमें अब तीन अंकोंके स्थानपर चार अंक हो गये हैं। नयी आवृत्तिमें यह उन सब परिवर्तनोंके साथ छप रहा है जो इसमें सन् १९४२ में किये गये थे।

फाल्गुन शुक्ल १५, २००४ ]

गोविन्ददास

# नाटकके मुख्य पात्र

## पुरुष

यदुराय — एक गोंड़ सैनिक

विजयसिंह देव — त्रिपुरीका कलचुरि क्षत्रिय राजा

सुरभी पाठक — विजयसिंहदेवका मंत्री और यदुरायका गुरु

चण्डपीड — विजयसिंहदेवका सेनापति, पीछेसे मंत्री

देवदत्त — विजयसिंहदेवका उपसेनापति, पीछेसे सेनापति

नागदेव — मण्डलाका गोंड़ राजा

## स्त्री

रेवासुन्दरी — विजयसिंह देवकी कन्या

विन्ध्यबाला — देवदत्तकी पत्नी, रेवासुन्दरीकी सखी

## स्थान

त्रिपुरी, मण्डला, धुआँधार

# कुलीनता

## पहला अंक

### पहला दृश्य

**स्थान**—त्रिपुरीके राजप्रासादके बाहर खुला हुआ मैदान

**समय**—तीसरा पहर

[ पीछेकी ओर दूर पाषाणके विशाल राजभवनके बाहरका कुछ मार्ग दिखाई देता है। राजभवन बौद्ध शिल्पकलाके अनुसार बना है। महाद्वारपर कलचुरि वंशका झंडा फहरा रहा है। मैदान विजयादशमीके युद्धकला-प्रदर्शनके लिए सजाया गया है। पीछे और दोनों ओर ऊँचे ऊँचे काष्ठ-स्तभोंपर, जो सुन्दर रंगोंसे रँगे हुए हैं, बन्दनबार बाँधे गये हैं। हर स्तंभके ऊपर कलचुरि वंशका झंडा लगा है। पीछेकी ओर पंक्तिमें खड़ी सेनाका कुछ अंश दिख पड़ता है। सैनिक कवच तथा शिरस्त्राण पहने हैं और धनुष, तरकश, खड्ग, ढाल, छुरिका, शल्य आदि आयुधोंसे सुसज्जित हैं। बायीं ओर एक ऊँचा चबूतरा बनाया गया है। इसपर रंगबिरंगी बिछावन है। बिछावनपर बीचमें सुवर्णका रत्नजटित सिंहासन रखा है। सिंहासनपर गद्दी है और उसपर तकिये। यह गद्दी तथा तकिये कौशेय वस्त्रसे ढके हैं। इस वस्त्रपर सुनहरी काम है और गद्दीके सामनेके सिरेपर मोतीकी झालर। सिंहासनके सम्मुख सुवर्णका रत्न-जटित 'पादपीठ' है। इसपर भी सुनहरी कामवाले कौशेय वस्त्रसे ढकी गद्दी है। पादपीठके चारों ओर मोतीकी झालर लगी है। सिंहासनके दाहिनी और बायीं ओर सुवर्णकी आसंदियों*की कई पंक्तियाँ हैं। इन आसंदियोंपर भी

* एक प्रकारकी कुर्सियाँ जिन्हें उस समय आसंदी कहते थे।

सुनहरी कामसे युक्त कौशेय वस्त्रसे ढकी गद्दियाँ हैं और उनपर तकिये। सिंहासनपर विजयसिंह देव बैठे हैं। उसकी अवस्था लगभग ५० वर्षकी है। साँवला रंग, दुबला एवं ठिंगना शरीर है। सिर और मूँछोंके लम्बे बाल श्वेत हो चले हैं। सिरपर अर्धचंद्राकार पुष्पमाला बड़ी सुन्दरतासे बँधी है। शरीर-पर उत्तरीय × और अधोवस्त्र ऽ धारण किये हैं। ये वस्त्र कौशेयके हैं। इनकी किनार सुनहरी है और उत्तरीयके कोनोंपर राजहंस बने हैं। वह कानोंमें कुंडल, गलेमें हार, भुजाओंपर केयूर *, हाथोंमें वलय + और उँगलियोंमें मुद्रिकायें पहने हैं। सब आभूषण रत्नजटित हैं। उसके मस्तकपर त्रिपुण्ड और पैरोंमें काष्ठकी पादुकाएँ हैं। मुख निस्तेज पर आँखें बड़ी और नाक लम्बी है। सिंहासनके पीछे पाँच युवतियाँ खड़ी हैं। बीचकी युवती राजा-पर हाथी दाँतकी दाँड़ीका श्वेत कौशेय वस्त्रका जरीका छत्र लगाये है। छत्रके चारों ओर मोतीकी झालर है। बीचकी स्त्रीके दोनों ओर दो दो युवतियाँ हैं। इनमेंसे दो सुवर्णकी दाँड़ी वाले श्वेत सुरा गायकी पुच्छके चँवर डुला रहीं हैं और दो सुवर्णकी दाँड़ीवाले खसके व्यजन। पाँचों साँवले वर्णकी होने पर भी सुन्दरियाँ हैं। सब कौशेयके अधोवस्त्र पहने हैं तथा उसी प्रकारके वस्त्र वक्षस्थलपर बाँधे हैं। सभी रत्नजटित आभूषण भी धारण किये हैं। सिर सबके खुले हैं। केशोंके जूड़े बँधे हैं जिनमें पुष्पमालाएँ हैं। मस्तकपर लाल टिकली है। दाहिनी ओरकी आसंदियोंपर रेवासुन्दरी, विन्ध्यबाला तथा अन्य स्त्रियाँ बैठी हैं। किसी प्रकारका परदा नहीं है। रेवासुन्दरीकी अवस्था लग-भग सोलह वर्षकी है। देखनेमें वयसे वह कुछ अधिक दिखती है। वह गौर वर्णकी परम सुन्दर युवती है। गुलाबी रंगकी कौशेय वस्त्रकी साड़ी पहने और वक्षस्थलपर आसमानी रंगका कौशेय वस्त्र बाँधे है। दोनों वस्त्रोंपर सुनहरी काम है। रत्नजटित आभूषण भी वह धारण किये है। विन्ध्यबालाकी अवस्था लगभग अट्ठाईस वर्षकी है। वह भी सुन्दर है। उसकी वेशभूषा भी रेवासुन्दरीके समान ही है। अन्य स्त्रियाँ भिन्न भिन्न वयकी हैं; कोई गौर, कोई गेहुँए वर्णकी, कोई साँवली और कोई श्याम। वेशभूषा सबकी एक-सी है; परन्तु वस्त्रोंके रंग अलग अलग। सिंहासनके बायीं ओरकी आसंदियोंमेंसे पहली आसंदीपर सुरभी पाठक बैठा है। सुरभी पाठक लगभग ७० वर्षका

× दुपट्टा। ऽ धोती। * भुजबन्ध। + कड़े।

बहुत ऊँचा, गठे हुए शरीर और गौरवर्णका मनुष्य है । सिरके बाल घुटे हैं। पीछेकी ओर केवल गोखुरके बराबर चौड़ी गाँठ बँधी हुई शिखा है। बड़ी बड़ी मूँछें और नाभि तक फैली हुई दाढ़ी है। शिखा, मूँछें, दाढ़ी और भवोंके सारे बाल श्वेत हो गये हैं। मस्तकपर भस्मका त्रिपुण्ड है। श्वेत रंग और बिना किसी रंगकी किनारके सूती और मोटे उत्तरीय तथा अधोवस्त्र हैं। शरीरपर कोई आभूषण नहीं है। कन्धेपर सफेद मोटा यज्ञोपवीत दिखायी देता है। भुजाओंपर भस्मकी तीन तीन पंक्तियाँ लगी हुई हैं। पैरोंमें काष्ठकी पादुकाएँ हैं, मुखपर कान्ति है और बालोंकी श्वेतताके अतिरिक्त वृद्धावस्थाका कोई प्रभाव मुख अथवा शरीरपर दृष्टिगोचर नहीं होता। इसके पश्चात्की दूसरी आसंदीपर चण्डपीड बैठा है। चण्डपीड लगभग २७–२८ वर्षका साँवले रंगका ठिंगना और मोटा मनुष्य है। सिरके बाल काले और लम्बे हैं। बड़ी बड़ी काली मूँछें और काले गलमुच्छे हैं। आँखें बड़ी और नाक लम्बी है। उसका सिर खुला है, मस्तकपर केशरका त्रिपुण्ड लगाये है। श्वेत उत्तरीय और अधोवस्त्र शरीरपर धारण किये है। ये वस्त्र कपासके पतले सूतके बने हैं और इनकी किनार सुनहरी है। उसके कानोंमें भी कुण्डल, गलेमें हार, भुजाओंमें केयूर, हाथोंमें वलय हैं। ये सब आभूषण सुवर्णके बने हैं और इनमें रंग बिरंगे रत्न जड़े हुए हैं। पैरोंमें वह भी काष्ठकी पादुकाएँ धारण किये है। उसकी पीठपर तरकश, बाँयें कन्धेपर धनुष और बाँयी ओर कमरमें जड़ाऊ मूठका खड्ग पड़ा है। चण्डपीडकी आसंदीके निकटकी आसंदीपर देवदत्त बैठा हुआ है। देवदत्त लगभग तीसवर्षका, गेहुँए रंग तथा साधारण कदका साधारणतया सुंदर मनुष्य है। छोटी छोटी मूँछें हैं। वेशभूषा चण्डपीड़के सदृश ही है। आयुधोंसे भी वह सुसज्जित है। बाँयी ओरकी शेष आसंदियोंपर सामन्त और कुलपुत्र * बैठे हैं। सामन्तों और कुलपुत्रोंकी वेशभूषा चण्डपीडके सदृश ही है; परन्तु वे आयुधोंसे सज्जित नहीं हैं। सभीके मस्तकोंपर केशरका त्रिपुण्ड है। चबूतरेपरके सिंहासन तथा सब आसंदियोंका मुख दाहिनी ओर है। दाहिनी ओर नागरिकोंकी एक भीड़ खड़ी है। भीड़का कुछ भाग दिखाई देता है।

* राजवंशमें उत्पन्न राजाके नातेदार।

नागरिक भिन्न-भिन्न वय और वर्णके हैं। सभी उत्तरीय तथा अधोवस्त्र धारण किये हैं। कोई कोई आभूषण भी पहने हैं। मैदानके बीचका स्थल रिक्त है जो सैनिकोंके युद्धकला-प्रदर्शनके लिए खाली रखा गया है। इस स्थलके दाहिने सिरेपर बाणोंके निशानोंके लिए कुछ विशेष प्रकारके 'वेध' बनाये गए हैं। नेपथ्यसे शृंग, रम्पट, शंख, भेरी और जयघण्ट पंच महावाद्योंकी धीमी ध्वनि आ रही है। इस समय इस रिक्त स्थलपर यदुराय अपनी कलाका प्रदर्शन कर रहा है। यदुरायकी अवस्था लगभग २२–२३ वर्षकी है। यद्यपि वर्णमें वह गौर न होकर साँवला है, तथापि वर्णकी गौरताके अभावमें सौन्दर्यकी किसी प्रकारकी कमी नहीं। उसका शरीर ऊँचा है, न मोटा और न दुबला। मुखके तथा शरीरके सब अवयव ढले हुए-से प्रतीत होते हैं। छोटी-छोटी चढ़ी हुई मूँछें हैं। शरीरपर वह कवच तथा सिरपर शिरस्त्राण धारण किये है। पैरोंमें चर्मके जूते हैं। शस्त्रोंसे भी सुसज्जित है। यदुराय धनुषपर बाण चढ़ा चढ़ा कर 'वेधों' में निशाने लगा रहा है। सारे दर्शक उसकी ओर देख रहे हैं। दर्शकोंमें तीन व्यक्तियोंकी दृष्टि सबसे अधिक ध्यान आकृष्ट करती है। सुरभी पाठककी दृष्टिमें उत्साह, चण्डपीडकी दृष्टिमें उद्विग्नता और रेवासुन्दरीकी दृष्टिमें प्रेम है। जब जब यदुरायके कृत्य पूर्ण होते हैं तब तब 'साधु साधु' 'धन्य-धन्य' इत्यादि शब्दोंसे सारा स्थल गूँज उठता है और उस समय सुरभी पाठकका उत्साह, चण्डपीडकी उद्विग्नता और रेवासुन्दरीका प्रेम भी सीमा उल्लंघन करता दिखाई देता है। ऐसे अवसरोंपर विन्ध्यबाला बार बार रेवासुन्दरीकी ओर एक भेदभरी दृष्टिसे देखती है, परन्तु रेवासुन्दरी यदुराय तथा उसके कृत्योंको देखनेमें इतनी मग्न है कि उसका ध्यान ही विन्ध्यबालाकी ओर नहीं जाता। ]

सुरभी पाठक—( बाण-वेध समाप्त होते ही विजयसिंह देवसे ) परम भट्टारक, बाण-वेधमें यदुरायको ही सर्वश्रेष्ठ घोषित किया जाय न ?

विजयसिंह देव—और किसीका प्रदर्शन तो अब नहीं होना है ?

सुरभी पाठक—नहीं; यही अन्तिम योद्धा था।

विजयसिंह देव—तब तो इसके सर्वश्रेष्ठ होनेमें कोई सन्देह ही नहीं।

सुरभी पाठक—( खड़े हो ऊँचे स्वरसे )—सैनिक यदुराय गोंड़ सर्वश्रेष्ठ धनुर्धर घोषित किया जाता है। ( बैठ जाता है। )

जनसमुदाय—( अत्यन्त उच्च स्वरमें ) धन्य है ! धन्य है ! साधु ! साधु ! यदुराय गोंड़की जय ! परममाहेश्वर, परमभट्टारक, परमेश्वर, अश्वपति, गजपति, नरपति, राजत्रयाधिपति, त्रिकालिंगाधिपति महा-राजाधिराज, राजराजेश्वर सम्राट् श्रीविजयसिंह देवकी जय !

[ रेवासुन्दरीकी आँखोंसे नेह टपकने-सा लगता है । वह एकटक अत्यधिक प्रेमभरी दृष्टिसे यदुरायकी ओर देखती है । यदुरायकी नजर भी रेवासुन्दरीपर पड़ती है और दोनोंकी दृष्टि मिल जाती है । विन्ध्यबाला इस दृष्टि-सम्मिलनको देख एक दीर्घ निःश्वास छोड़ती है । चण्डपीड भी इसे देखता है और अब तो वह अत्यधिक उद्विग्न हो उठता है। परन्तु अन्य व्यक्तियोंकी नजरमें यदुराय-के कृत्य इस प्रकार भर गये हैं कि वे इस समय स्वयं यदुरायकी ओर भी न देख, एक दूसरेकी ओर देख रहे हैं और आँखों, ओठों आदिसे एक दूसरेको यदुरायके कृत्य कितने आश्चर्यजनक तथा महान् थे इसकी सूचना-सी कर रहे हैं । ऐसी दशामें किसे यदुराय, रेवासुन्दरी, विन्ध्यबाला और चण्डपीडकी ओर देख इनकी भावनाओंका पता लगानेका अवकाश है ! ]

सुरभी पाठक—( जयघोष समाप्त होनेपर विजयसिंह देवसे ) तो अब आजके शल्य, खड्ग और छुरिका युद्धोंमें जो जो सर्वश्रेष्ठ आया है उससे यदुरायका युद्ध कराया जाय ?

विजयसिंह देव—हाँ।

सुरभी पाठक—(खड़े होकर ) अब यदुराय गोंड़ भुक्तिपति गदाधर-सिंह कलचुरिसे शल्य युद्ध करेगा जो अबतकके शल्य-युद्धोंमें सर्वश्रेष्ठ आये हैं। ( बैठ जाता है। )

[ सैनिकोंकी पंक्तिमेंसे गदाधरसिंह रंगभूमिमें आता है। यदुराय और गदाधरसिंहका शल्य-युद्ध आरंभ होता है । दोनोंकी युद्ध-कुशलता, फुर्ती, पैंतरेबाजी दर्शकोंको मुग्ध-सा कर देती है जो उनकी दृष्टिसे ज्ञात होता है।

'धन्य-धन्य' 'साधु-साधु' शब्दोंका बार-बार उच्चारण होता है। अन्तमें गदाधरसिंह परास्त होता है। रेवासुन्दरी और यदुरायकी नजरें फिर मिलती हैं। विन्ध्यबालाकी चिन्ता तथा चण्डपीडकी उद्विग्नता और बढ़ती हुई प्रतीत होती है। ]

जनसमुदाय—( अत्युच्च स्वरमें ) गोंड़ यदुरायकी जय! परम माहेश्वर, परमभट्टारक, परमेश्वर, अश्वपति, गजपति, नरपति, राजत्रयाधिपति, त्रिकालिंगाधिपति, महाराजाधिराज, राजराजेश्वर, सम्राट् श्रीविजयसिंह देवकी जय।

सुरभी पाठक—( खड़े हो ऊँचे स्वरसे ) यदुराय गोंड़ सर्वश्रेष्ठ शल्यधर घोषित किया जाता है। ( पुनः जयजयकार )

सुरभी पाठक—अब आजके खड्ग-युद्धके अब तकके सर्वश्रेष्ठ योद्धा विषयपति भीमसिंह कलचुरिसे यदुरायका खड्ग-युद्ध होगा। ( बैठ जाता है। )

[ सैनिक पंक्तिमेंसे भीमसिंहका रंगभूमिमें प्रवेश। यदुराय और भीमसिंहका खड्गयुद्ध होता है। शल्य-युद्धके समान ही इस युद्धमें भी दोनोंकी फुर्त्ती और पैंतरेबाजी अत्यधिक आकर्षक रहती है। अन्तमें भीमसिंह भी हारता है। यदुराय और रेवासुन्दरीकी दृष्टि फिर मिलती है। विन्ध्यबालाकी चिन्ता अब कुछ शमन होती-सी दिखती है, पर चण्डपीडकी उद्विग्नता और बढ़ती हुई। जनसमुदाय उच्च स्वरसे फिर जयजयकार करता है। ]

सुरभी पाठक—( खड़े होकर ) यदुराय गोंड़ सर्वश्रेष्ठ 'असिधारी' घोषित किया जाता है। ( पुनः जयजयकारकी ध्वनि )

सुरभी पाठक—आजके छुरिका-युद्धके अबतकके विजेता राजस्थानीय केशरीसिंह कलचुरिसे अब यदुराय गोंड़का युद्ध होगा।

( बैठ जाता है। )

[ सैनिकोंमेंसे केशरीसिंह रंगभूमिमें आता है। छुरिका-युद्धमें दोनों योद्धाओंको एक दूसरेके अत्यन्त सन्निकट आकर युद्ध करना पड़ता है अतः इस युद्धका आकर्षण और अधिक हो जाता है। अन्तमें यदुराय ही जीतता है। पुनः जयजयकार। रेवासुन्दरी और यदुरायकी दृष्टियोंका फिर सम्मिलन। विन्ध्यबालाकी चिन्ता चली गई-सी प्रतीत होती है और अब वह रेवासुन्दरीकी ओर न देखकर यदुरायकी ओर देख रही है। चण्डपीडकी उद्विग्नतामें निराशाका कुछ सम्मिश्रण-सा जान पड़ता है। ]

सुरभी पाठक—( खड़े होकर ) छुरिका-युद्धमें भी यदुराय ही सर्वश्रेष्ठ घोषित किया जाता है। ( बैठ जाता है। )

( पुनः जयजयकार )

चण्डपीड—( विजयसिंह देवसे, एकाएक मानों किसी तन्द्रासे जागा हो ) परम भट्टारक, यदुरायको अब गदाधरसिंह भीमसिंह और केशरीसिंह तीनोंसे एक साथ युद्ध करनेकी आज्ञा दी जाय।

सुरभी पाठक—( आश्चर्यसे ) एक अनेकसे युद्ध करे ?

चण्डपीड—क्या हानि है। अनेक बार युद्ध-स्थलपर ऐसे अवसर आ जाते हैं जब एक योद्धाको अनेकसे संग्राम करना पड़ता है।

विजयसिंह देव—( सहज स्वभावसे, जो उसके स्वरसे जान पड़ता है ) हाँ, क्या हानि है!

[ रेवासुन्दरी और विन्ध्यबाला दोनोंके मुखपर क्रोधके भाव दृष्टिगोचर होते हैं। ]

सुरभी पाठक—(खड़े हो, उच्च स्वरसे, परन्तु उसके स्वरमें अब वैसा उत्साह नहीं है) अब राजस्थानीय केशरीसिंह, भुक्तिपति गदाधरसिंह, और विषयपति भीमसिंह तीनोंसे अकेला यदुराज गोंड़ युद्ध करेगा; क्योंकि रणभूमिमें अनेक बार ऐसे अवसर आ जाते हैं जब एक वीरको अनेकसे एक साथ लड़ना पड़ता है।

[ केशरीसिंह, गदाधरसिंह, और भीमसिंह एक साथ रंगभूमिमें आते हैं। एक ओर यदुराय और दूसरी ओरसे इन तीनोंका एक साथ युद्ध आरंभ होता है। कभी शल्य चलते हैं; कभी खड्ग चमकते हैं, कभी छुरिकाएँ उठती और गिरती हैं। कैसी फुर्ती है ! कैसी पैंतरेबाज़ी ! कभी कभी तो चारोंकी कृतियोंमें इतनी शीघ्रता आ जाती है कि कौन व्यक्ति कौन है, यह पहचानना कठिन हो जाता है । अब तो दर्शकोंकी भावनाओंका उद्वेग चरम सीमाको पहुँच जाता है। चारों भटोंके कृत्यों तथा उनके क्षणक्षण समीप आने और फिर दूर हटने इत्यादि क्रियाओंपर दर्शकोंकी पुतलियाँ नाचती-सी प्रतीत होती हैं। रेवासुन्दरी इस प्रकार युद्ध देखती है मानों वह अपनी साँस ही रोके हुए हो। जब उसकी साँस उसके रोके नहीं रुकती और आतुर हो निकलती है तब उसकी नाकके नथुने और ओठ काँपनेसे लगते हैं । विन्ध्यबालाका अब रेवासुन्दरीकी ओर तनिक भी ध्यान नहीं है । वह एकटक यदुरायकी ओर देख रही है । सुरभी पाठक और चण्डपीड दोनों ही आतुर दीख पड़ते हैं । अन्तमें केशरीसिंह, गदाधरसिंह और भीमसिंह तीनोंपर यदुराय विजय प्राप्त करता है। ऐसा जयघोष होता है कि कानोंके परदे फटनेसे लगते हैं । रेवासुन्दरी-की आँखोंमें आँसू छलछला आते हैं। यदुराय जब उसकी ओर देखता है तब वह कठिनाईसे अपने आँसुओंका गिरना रोकनेमें समर्थ होती है। विन्ध्यबाला अब पल-पलपर अपनी दृष्टि घुमाती हुई कभी रेवासुन्दरी और कभी यदुराय-की ओर देखती है। चण्डपीड ऐसा उद्विग्न और निराश-सा दिखता है कि जान पड़ता है उसे अपने आसनपर बैठना कठिन हो गया है। सुरभी पाठकका उत्साह भी चरमसीमाको पहुँच जाता है। ]

सुरभी पाठक—( विजयसिंह देवसे ) तो, महाराज, इस विजया-दशमीके युद्धकला-प्रदर्शनका सर्वश्रेष्ठ वीर यदुरायको घोषित किया जाय न ?

विजयसिंह देव—( सहज भावसे ) अवश्य....अवश्य।

सुरभी पाठक—( खड़े होकर ) इस विजयादशमीके युद्धकला-प्रदर्शनका सर्वश्रेष्ठ वीर यदुराय गोंड़ घोषित किया जाता है।

[ जोरकी जयजयकार ]

सुरभी पाठक—( जयघोषके पश्चात् ) पारितोषिक वितरण परमभट्टारक, महाराजाधिराज कल इसी स्थलपर प्रातःकाल करेंगे।

[ विजयसिंहदेव खड़ा होता है। चबूतरेपर बैठे हुए सब स्त्री पुरुष खड़े हो जाते हैं। कितने उत्साहसे रेवासुन्दरी खड़ी होती है और कितना हतोत्साह हो चण्डपीड ! ]

**परदा गिरता है।**

---

## दूसरा दृश्य

**स्थान**—त्रिपुरीके राजप्रासादकी एक दालान

**समय**—संध्या

[ दालानके पीछेकी रँगी हुई भित्ति दिखती है, जिसमें कोई द्वार इत्यादि नहीं है। दोनों ओर कुंभी + और भरणी * से युक्त स्तंभ हैं। विजयसिंह-देव, रेवासुन्दरी और चण्डपीडका प्रवेश। ]

रेवासुन्दरी—हाँ, पिताजी, कमसे कम चार वर्षोंके एक युगसे तो मुझे सुधि है। मैंने तो किसी भी विजयादशमीकी युद्धकला-प्रदर्शन-में किसी भी भट या किसी भी बलाधिकृतका कार्य यदुरायके सदृश नहीं देखा।

विजयसिंह देव—तुझे तो एक युगका ही स्मरण है, बेटी, पर मुझे चार वर्षोंके नौ युगों और बारह वर्षोंके तीन युगोंका। मैंने भी यदुरायके समान योद्धा नहीं देखा।

---

+ चौकी। * टोड़ी।

रेवासुन्दरी—( और अधिक उत्साहसे ) पिताजी, उसकी पटुता, पराक्रम, वीरता, साहस, एक क्या सभी प्रशंसनीय थे। जब वाणवेधके लिए वह धनुष चढ़ाता, तब कब उसने धनुष नबाया, कब तरकशसे वाण निकाला, कब उसे प्रत्यंचापर चढ़ाया और कब छोड़ा यही जानना कठिन था और वेधपर उसका वाण ऐसा लगता था मानों पहलेहीसे वहाँ पहुँचा हुआ हो। शल्य, खड्ग, छुरिका सभी युद्धोंमें उसकी कृतियों, उसके अवयवोंके चांचल्यसे उसके शरीरमें अस्थियाँ हैं या नहीं, इसीमें सन्देह होने लगता था। जब उसके हाथोंमें लिए हुए शस्त्र इधरसे उधर और उधरसे इधर घूमते तब उनकी त्वराकी तुलना केवल विद्युत्से की जा सकती थी। पिताजी, मै तो आजका यह दृश्य जन्म-भर न भूल सकूँगी।

विजयसिंह देव—मैं तुझसे सर्वथा सहमत हूँ, बेटी।

रेवासुन्दरी—( मग्न-सी होकर ) पिताजी, यदुराय हमारी सेनाका भूषण है; नहीं, नहीं, वह त्रिपुरीके, सारे साम्राज्यका रत्न है। मेरी तो इच्छा होती है कि जब कल आप उसे इस वर्षकी युद्धकला-प्रदर्शनका सर्वश्रेष्ठ पारितोषिक खड्ग दें, तब मैं उसके मस्तकपर कुंकुम लगाऊँ।

विजयसिंह देव—( कुछ सोचते हुए ) हाँ, क्या हानि है? ( कुछ रुक कर चण्डपीडसे ) क्यों, कहो चण्डपीड?

चण्डपीड—( अत्यन्त निराशासे ) हानि....हानि तो कोई नहीं, परन्तु....परन्तु यह एक नयी प्रथा होगी। अबतक....

रेवासुन्दरी—( बीचही में ) नयी प्रथा होगी तो नयी प्रथा सही। क्या जो अबतक नहीं हुआ है वह भविष्यमें हो ही नहीं सकता? संसारमें नयी बात करना ही तो विशेषता है।

चण्डपीड—यह....यह तो ठीक है, राजकुमारी, किन्तु....किन्तु कोई भी नई बात करनेके पहले बहुत सोचने विचारनेकी आवश्यकता होती है, विशेषकर आपके कुलीन राजकुलमें।

रेवासुन्दरी—( विजयसिंह देवसे ) पिताजी, मेरी तो इच्छा उसके मस्तकपर तिलक करनेकी अवश्य है।

विजयसिंह देव—पर, बेटी, चण्डपीडने जो एक बात कही वह ठीक है।

रेवासुन्दरी—कौन-सी ?

विजयसिंह देव—हमारे कुलीन राजकुलमें सहसा कोई बात नहीं की जा सकती। आगे-पीछेके अनेक विचार करने पड़ते हैं।

रेवासुन्दरी—( निराशासे ) तो सोच लीजिए, महासेनापतिजी और महामंत्रीजी दोनोंसे विचार कर लीजिए। मैं तो जो कुछ करना चाहती हूँ आपकी आज्ञासे। जब आप भी मानते हैं कि आपने भी जीवनमें यदुरायके समान वीर नहीं देखा तो ऐसे वीरको पुरस्कृत करते समय यदि आपकी पुत्री उसके ललाटपर कुंकुम लगाए तो इसमें मैं तो कोई अनुचित बात नहीं मानती।

[ कुछ देर निस्तब्धता ]

विजयसिंह देव—अच्छा-अच्छा, तू अब विश्राम कर। दिन भर हो गया, थक गई होगी। तू जानती है कि यदि तेरे सिरमें भी पीड़ा हो जाती है तो मेरे प्राण मुँहमें आ जाते हैं।

रेवा सुन्दरी—पर इसका निर्णय कब कीजिएगा कि मैं यदुरायको तिलक करूँ या नहीं ?

विजयसिंह देव—परितोषक वितरण तो कल प्रातःकाल होगा। उसके पहले निर्णय हो जायगा।

रेवासुन्दरी—अच्छी बात है। ( प्रस्थान )

[ कुछ देर फिर निस्तब्धता। ]

विजयसिंह देव—( चण्डपीडसे ) तो, चण्डपीड, रेवाने एक समस्या उत्पन्न कर दी; क्यों? बाल्यावस्थामें ही माँ मर गई थी, लाड़ली बेटी है न, सदा ही ऐसी समस्याएँ उपस्थित किया करती है।

चण्डपीड—परमभट्टारक समझते हैं कि यह समस्या केवल कुंकुम-की समस्या है?

विजयसिंह देव—( गंभीरतासे चण्डपीडकी ओर देखते हुए ) क्यों, क्या तुम इसमें और भी कोई बात देखते हो?

चण्डपीड—श्रीमान् क्षमा करें तो कहूँ।

विजयसिंह देव—मुझसे कुछ भी कहनेमें तुम्हें क्षमा माँगनेकी आवश्यकता नहीं चण्डपीड, तुम जानते हो कि मैं तुम्हें त्रिपुरीका केवल महाबलाधिकृत न मान कर अपने पुत्रके समान समझता हूँ।

चण्डपीड—मुझपर महाराजकी जो कृपा और प्रेम है वह क्या मुझसे छिपा है, इसीलिए तो जो कुछ मैं कहना चाहता हूँ सदा निःसंकोच होकर ही सेवामें निवेदन करता हूँ, परन्तु यह विषय कुछ ऐसा ही है कि वाणी कठिनाईसे खुलती है।

विजयसिंह देव—( कन्धेको थपथपाते हुए ) नहीं, नहीं, चण्डपीड, कोई भी बात चाहे वह कैसी ही क्यों न हो, तुम सदा निःसंकोच होकर कहा करो। तुम्हारी इस प्रकारकी हिचकसे मुझे बड़ा दुःख होता है।

चण्डपीड—( गला साफ करते हुए ) महाराज तो हैं सतोगुणके साक्षात् स्वरूप। ऐसा निर्मल हृदय भूतलपर मिलना कठिन है

और यह संसार है रजोगुण तथा तमोगुणसे ओतप्रोत; इसीलिए प्रपंचोंसे भरा हुआ।

विजयसिंह देव—मैं चाहे कैसा भी होऊँ चण्डपीड, पर संसार प्रपंची है इसमें सन्देह नहीं।

चण्डपीड—नहीं नहीं, श्रीमान् भी जैसा मैंने कहा ठीक वैसे ही हैं और संसार प्रपंचोंसे भरा है यह महाराज मानते ही हैं। इसीलिए अनेक बार मुझे परमभट्टारकको सचेत करनेकी धृष्टता करनी पड़ती है। (कुछ रुक कर) महाराज, यदुरायके प्रति राजकुमारीके इस खिंचावमें मैं भारी भय देखता हूँ।

विजयसिंह देव—(कुछ आश्चर्यसे) अच्छा!

चण्डपीड—हाँ, श्रीमान्....फिर क्षमा माँगकर निवेदन करता हूँ। स्त्रियोंमें स्वेच्छाचारिता तो नैसर्गिक है। इसीलिए उन्हें हर प्रकारके बन्धनोंमें रखनेका हमारा धर्म उपदेश करता है। सदा ही स्त्रियाँ स्वेच्छाचारिणी रही हैं, पर यह स्वेच्छाचारिता आजकल बहुत बढ़ गई है। परमभट्टारक जानते ही हैं कि हालहीमें महाराज जयचन्दकी पुत्री, संयोगिताने किस प्रकार स्वयं पृथ्वीराजको आमंत्रित कर पृथ्वीराजके संग विवाह किया। परिणामस्वरूप देशपर विदेशियोंकी आपत्ति आ गई।

विजयसिंह देव—(विचारते हुए) तो तुम समझते हो कि रेवा यदुरायसे विवाह करना चाहती है?

चण्डपीड—यह मैं निश्चयपूर्वक नहीं कह सकता। अपने लिए मैं श्रीमानको ईश्वरवत् मानता हूँ। कोई मिथ्या बात अथवा किसीपर किसी प्रकारका मिथ्या आरोप करनेकी यों ही मेरी प्रवृत्ति नहीं; फिर महाराजके सम्मुख मुझसे ऐसा पाप क्यों कर हो सकता है?

परन्तु स्त्रीके किसीके प्रति भी ऐसे खिंचावका अन्तिम परिणाम तो विवाह ही होता है।

विजयसिंह देव—( अत्यंत गंभीरतासे सोचते हुए ) हाँ, यह तो तुम ठीक कहते हो।

चण्डपीड—( विजयसिंहदेवपर प्रभाव पड़ते देख कुछ उत्साहसे ) फिर श्रीमान्‌ने देखा नहीं कि आज यदुरायकी प्रत्येक सफलतापर राजकुमारी उसकी ओर किस प्रकारसे देखती थीं?

विजयसिंहदेव—( चण्डपीडकी ओर देखते हुए और आश्चर्यसे ) अच्छा!

चण्डपीड—मैंने कहा न कि परमभट्टारकका हृदय है निर्मल। महाराजका ऐसी बातोंकी ओर ध्यान ही नहीं जाता। परन्तु हम लोग अपने उत्तरदायित्वको कैसे भूल सकते हैं? परमभट्टारकके पार्श्ववर्तियोंको तो जाग्रत अवस्थामें ही नहीं निद्रित स्थितिमें भी अपनी आँखें और कान खोले रहना पड़ता है।

[ विजयसिंह देवका सिर झुक जाता है। चिन्ताका पूर्ण साम्राज्य उसपर छा-सा जाता है। चण्डपीड उसकी ओर देखता रहता है। कुछ देर निस्तब्धता। ]

चण्डपीड—( कुछ देर पश्चात् ) फिर महाराज, संयोगिताने स्वेच्छाचारके पश्चात् भी एक क्षत्रियको ही वरा, यहाँ तो—

विजयसिंह देव—( सिर उठाकर, एकाएक बीचमें ) हाँ, हाँ, हाँ, यहाँ तो गोंड़—गोंड़का प्रश्न है। शूद्र गोंड़का, अस्पृश्यके समान गोंड़का। फिर कहाँ जयचन्द्रका वंश और कहाँ कलचुरियोंका कुल। राठौर आज कान्यकुब्जमें बढ़े हैं, हमारा कुल महाभारत कालसे

चला आया है। हम हैहयवंशी सहस्रार्जुनके वंशज! गांगेयदेव और कर्णदेवके उत्तराधिकारी!

चण्डपीड—( अत्यन्त उत्साहसे ) महाराज, मेरी नाड़ियोंमें भी तो उसी कुलीन कलचुरि कुलका रक्त बह रहा है। आपकी असीम कृपा, आपका अत्यधिक प्रेम तो मुझपर है ही, आपके तनसे स्वेदकी बिन्दु भी गिरनेके पहले मैं अपने रक्तके परनाले बहा दूँगा, परन्तु आपके साथ ही मुझे कलचुरि वंशका भी तो ध्यान है। कलचुरि कुलकी कुलीन राजकुमारीका एक गोंड, एक शूद्रके मस्तकपर कुंकुंम लगाना तो दूर रहा, उसका उस शूद्रको उस प्रकार देखना, जिस प्रकार राजकुमारी रेवासुन्दरी यदुरायकी ओर देख रही थीं, मेरी सहन शक्तिसे बाहरकी बात है।

विजयसिंहदेव—( उत्साहसे ) ठीक....ठीक, चण्डपीड, तुम सर्वथा ठीक कह रहे हो। सच्चे कलचुरि, इस वंशके सच्चे शुभचिन्तकके मुखसे ही ऐसे वाक्य निकल सकते हैं।

चण्डपीड—और यह तो महाराज न जाने कैसे हमारी सेनामें ये शूद्र गोंड़ भी सैनिक होने लगे। युद्ध क्षत्रियोंका धर्म है, शूद्रोंका नहीं। सेनामें भरती होनेके पश्चात् क्षत्रियोंमें स्पर्द्धा एक स्वाभाविक बात हो जाती है। आपने मुझे जबसे महाबलाधिकृत बनाया है तभीसे मैं इन गोंड़ोंको सेनासे निकालनेकी बात सोच रहा हूँ। आज उस शूद्र यदुरायका तीन तीन कलचुरि केशरीसिंह, गदाधरसिंह और भीमसिंहसे उस प्रकारका युद्ध भी मैं तो अक्षम्य ही मानता हूँ। फिर ये तीनों कलचुरि साधारण व्यक्ति भी नहीं, एक राजस्थानीय, एक भुक्तिपति और एक विषयपति।

विजयसिंह देव—उचित, नितान्त उचित कथन है तुम्हारा।

[ फिर कुछ देर निस्तब्धता। ]

विजयसिंह देव—( कुछ देर पश्चात् ) तब तो चण्डपीड, उस यदुरायको कल प्रातःकाल वह पारितोषिक भी नहीं दिया जा सकता।

चण्डपीड—मैं तो ऐसा ही समझता हूँ। वरन्....वरन् मेरे मतानुसार तो उसका सेनामें रहना भी....

विजयसिंह देव—( बीचहीमें ) सेनामें ही नहीं रेवाके कारण त्रिपुरीमें रहना भी भयानक है।

[ चण्डपीड कुछ नहीं कहता। विजयसिंह देवका सिर झुक जाता है। कुछ देर निस्तब्धता। ]

विजयसिंह देव—( कुछ देर पश्चात् ) तो फिर क्या करना, चण्डपीड?

चण्डपीड—( शान्तिसे ) विचार लेंगे, श्रीमान्, अभी तो रात्रि-भर शेष है।

विजयसिंह देव—( विचारते हुए ) महामंत्रीजीकी सम्मति ली जाय?

चण्डपीड—जैसा श्रीमान् उचित समझें, परन्तु–परन्तु ( चुप हो जाता है। )

विजयसिंह देव—( चण्डपीडकी ओर देखते हुए ) परन्तु पर रुक क्यों गये, चण्डपीड?

चण्डपीड—( झिझकके साथ ) क्या....क्या कहूँ महाराज, आपके अत्याधिक सन्निकट रहते हुए, आपकी इतनी कृपा और स्नेहका पात्र

होते हुए भी कर्तव्यको पूर्ण करनेमें एक नहीं अगणित कठिनाइयाँ उपस्थित हो जाती हैं।

विजयसिंह देव—पर कुछ भी कहनेमें तुम संकोच क्यों करते हो? मैंने तुमसे कहा न कि मुझे कुछ भी कहनेकी तुम्हें स्वतंत्रता है।

चण्डपीड—श्रीमान्‌की कृपा और प्रेमसे मैं अनभिज्ञ थोड़े ही हूँ, किन्तु....( फिर चुप हो जाता है। )

विजयसिंह देव—फिर किन्तुपर चुप?....तो तुम्हारी सम्मति महामंत्रीजीसे परामर्श करनेकी नहीं है?

चण्डपीड—ऐसी सम्मति देनेकी अनधिकार चेष्टा मैं नहीं कर सकता, पर इतना अवश्य कह सकता हूँ कि उनकी यदुरायके प्रति बड़ी सहानुभूति है!

विजयसिंह देव—(विचारते हुए) और उनमें कलचुरि रक्त भी कहाँ? यह प्रश्न राज-काजसे सम्बन्ध नहीं रखता, हमारे कुलमें किसी प्रकारका कलंक न लग जाय, यहाँ तो यह समस्या उपस्थित हो गई है।

चण्डपीड—( प्रसन्नतासे ) ठीक कह रहे हैं, परमभट्टारक।

[ फिर कुछ देर निस्तब्धता ]

विजयसिंह देव—फिर क्या किया जाय?

चण्डपीड—( गंभीरतासे विचारते हुए ) मुझे सोचनेके लिए कुछ समय दीजिए, महाराज, रंगभूमिमें पधारनेके पूर्व अपनी सम्मति मैं सेवामें उपस्थित कर दूँगा और अभी तो अलंकृत कीजिए विजयादशमीके नृत्यगानको। आज तो सारे राज्यकी नर्तकियाँ महाराजके अभिवादनके लिए उपस्थित हुई हैं।

[ दोनोंका धीरे-धीरे प्रस्थान। ]

---

## तीसरा दृश्य

**स्थान**—त्रिपुरीके राज-प्रासादका सभा-भवन

**समय**—रात्रि

[ सभा-भवन पाषाणका बना है। तीनों ओरकी भित्तियोंपर सुन्दर चित्रकारी है। तीनों भित्तियोंमें अनेक द्वार हैं जिनकी चौखटें पाषाणकी और किवाड़ काठके हैं। चौखटों और किवाड़ोंमें खुदाईका काम है। अनेक द्वार खुले हुए हैं जिनसे बाहरके उद्यानका कुछ भाग दिखाई देता है, जो चाँदनीमें चमक रहा है। पाषाणके स्तंभोंपर सभा-भवनकी छत है। स्तंभोंके नीचे कुंभी और ऊपर भरणी है। भरणीपर झरोखे हैं। स्तम्भ, कुंभी, भरणी और झरोखोंके पाषाणोंमें खुदाईका काम है और खुदी हुई बेलोंपर सुवर्णका काम किया गया है। बेलके पुष्प और फल रत्नोंसे जड़े हैं। सभा-भवनके बीचमें सुवर्णकी बने हुए और स्थान स्थानपर हाथी दाँतके कामसे युक्त एवं रत्नोंसे जटित शयन* रखे हैं। इनके गद्दे और तकिये कौशेय वस्त्रसे ढके हैं, जिसके सिरोंपर मोती-झालर लगी है। शयनके दोनों ओर दो बड़ी बड़ी आसंदी तथा इन दोनोंके निकट अनेक छोटी छोटी आसंदियाँ पंक्तिमें रखी हैं। ये भी सुवर्णकी बनी हैं और इनमें रत्न जड़े गये हैं। इनके गद्दे तकिये भी कौशेय वस्त्रसे ढके हैं। यत्र तत्र ऊँची ऊँची सुवर्णकी दीवटोंके रत्न-जटित सुवर्ण-पात्रोंमें सुगन्धियुक्त तेलके दीपक जल रहे हैं। इसी प्रकार सुवर्णकी धूपदानियोंमें धूप जल रहा है, जिसका थोड़ा थोड़ा धूम निकलकर सभा-भवनको सुगन्धित किये हुए है। शयनके निकट एक सुवर्णकी चौकीपर सुवर्णके रत्नजटित सुरा और ताम्बूल-पात्र रखे हैं जिनके निकट ही एक युवती खड़ी है। वेश-भूषामें वाहिकाओंके समान। छोटी आसंदियोंपर सामन्त और कुलपुत्र बैठे हैं। महाप्रतिहारका प्रवेश। महाप्रतिहार लगभग ६० वर्षकी अवस्थाका ऊँचा और साधारणतया मोटा मनुष्य है। सिर और मूँछों तथा दाढ़ीके बाल लम्बे हैं, जो सफेद हो गये हैं। सिरपर वह श्वेत पगड़ी बाँधे है तथा शरीरपर कंचुक ( एक

---

* एक प्रकारका सोफा जिसे उस समय 'शयन' कहते थे।

प्रकारका अँगरखा ) और अधोवस्त्र पहने हैं। कमरमें सुनहरी कमरपट्टा है, जिसके बाई ओर सुवर्णकी मूठका खड्ग लटक रहा है। वह भी कुण्डल, हार, केयूर, वलय और मुद्रिकाएँ पहने हैं। मस्तकपर केशरका त्रिपुण्ड और पैरोंमें काष्ठकी पादुकाएँ हैं। उसके दाहने हाथमें सुवर्णकी ऊँची छड़ी और बाएँ हाथमें शङ्ख है।

महाप्रतिहार—( शंख बजाकर ) जय परम माहेश्वर, परम भट्टारक, परमेश्वर, अश्वपति, गजपति, नरपति, राजत्रयाधिपति, त्रिकलिंगाधिपति, महाराजाधिराज, राजराजेश्वर, सम्राट् श्रीविजयसिंह देवकी जय।

[ सारे सभासद खड़े हो जाते हैं। सुवर्णकी रत्नजटित शिविकापर विजय-सिंह देवका प्रवेश। शिविकाके दाहिनी ओर चण्डपीड चल रहा है। शिविका ऊपरसे खुली है अर्थात् उसपर छाया नहीं है। उसे आठ शिविका-वाहक उठाये हुए हैं। शिविका-वाहक सूती अधोवस्त्र पहने हैं। उनके उत्तरीय उष्णीषके रूपमें उनके मस्तकोंपर बँधे हैं, अतः उनका ऊपरका श्याम अंग खुला है। शिविका-वाहक सुवर्णके आभूषण भी धारण किये हैं। शिविकाके पीछे पाँचों वाहिकाएँ चल रही हैं। शिविकाके आते ही, सारे सभासद सिर झुका-झुकाकर नमन करते हैं। शिविका शयनके समीप रखी जाती है। विजयसिंह देव शिविकासे उतर, अभिवादनोंका सिर झुका उत्तर दे, शयनपर बैठता है। रिक्त शिविकाको शिविका-वाहक ले जाते हैं। वाहिकाएँ शयनके पीछे खड़ी होती हैं। चण्डपीड बायीं ओरकी बड़ी आसंदीपर बैठता है। सभासद भी अपने अपने स्थानोंपर बैठ जाते हैं। नर्तकियाँ आती हैं। नर्तकियाँ युवतियाँ हैं। वर्ण गौर है और सभी सुन्दर। वेशभूषा नर्तकि-योंकी वाहिकाओंके सदृश ही है, केवल एक अन्तर है—नीचेके वस्त्रमें घेर अधिक है, जो नाचनेके लिए जान पड़ता है। नृत्य आरंभ होता है। विजयसिंहको शयनके निकट खड़ी हुई युवती सुरा पिलाती और तांबूल खिलाती है। 'वाह ! वाह !' की ध्वनि भी गूँजने लगती है। नृत्यके पश्चात् गान होता है। ]

### गान

शशि कैसे मुसकाये, आली।
मृदु उरमें नभ ज्वार छिपा, यह इतना मधु बरसाये ॥
सुखसागरमें डूब-डूब जब, मेरा मन थक जाये।
लहर-लहरपर सजल तापसे, अपने अंग सुखाये ॥
विधुके धवल हासकी सिहरन, जग कंपित कर जाये।
नलिनीके लोचन-पत्रोंमें, हिम-आँसू भर आये ॥
मनका ताप उठे, शीतलता तनकी शशि बिखराये।
वाष्प ज्वारसे चन्द्रकान्तका उपल हिया गल जाये ॥
सुन्दर तनकी हृदय-शून्यता, जब कलंक कहलाये।
मेरा मन उस इन्दु-शशक-सा भीत भीत हो आये ॥

[ गानके पश्चात् इन नर्तकियोंका प्रस्थान। अब आठ नर्तकियाँ और आती हैं। इनकी वेशभूषा भी पहली नर्तकियोंसे मिलती-जुलती है। ये भी पहले पहले नाचती और फिर गाती हैं। ]

### गान

हँसते जगमें, सजनी, आ झाँकी उर-रजनी।
उमगी-सी लहरें ठिठकीं, मृदु मलय पवन सिहरी।
खिली चन्द्रिका सकुच ओढ़ती मनकी छाँह घनी।
हँसती गिरि-माला लज्जित-सी अलि, निष्कंप खड़ी।
सुमन सेजपर सुरभि लोटती, स्मृतियाँ बाण बनीं।
उन्मन मनने मधु राकामें, कल झंकार सुनी।
आज निशाके उरमें प्रतिध्वनि गूँजी गरल-सनी।

[ एकाएक अन्धेरा होता है। कुछ देरमें बन्दी जनोंका प्रभात-वाद्य सुन पड़ता है। अन्धेरेमें ही वाद्य चलता रहता है। धीरे-धीरे प्रकाश फैलने लगता है और फिरसे पहले दृश्यवाला दृश्य दृष्टिगोचर होता है। ]

## चौथा दृश्य

**स्थान**—त्रिपुरीके राजप्रासादके बाहरका खुला मैदान

**समय**—प्रातःकाल

[ दृश्य वैसा ही है, जैसा पहले दृश्यमें था। दृश्यके बायीं ओर विजयसिंहदेव सिंहासनपर बैठा है। विजयसिंहदेवको दाहिनी ओरकी आसंदियोंपर स्त्रियाँ हैं। इन्हींमें रेवासुन्दरी और विन्ध्यबाला हैं। विजयसिंहके बायीं ओरकी आसंदियोंमें प्रथम तीनपर सुरभी पाठक, चण्डपीड और देवदत्त हैं; शेषपर सामन्त और कुल-पुत्र। दृश्यके दाहिनी ओर जनसमुदाय है। दृश्यके पीछेकी ओर सेना है। रंगभूमिमें यदुराय खड़ा है। यदुरायका मुख विजयसिंह देवकी ओर है। विजयसिंह देव बैठा बैठा ही ऊँचे स्वरमें बोल रहा है। ]

विजयसिंह देव—पुरस्करणीय नहीं, यदुराय, तेरी कृतिया, दण्डनीय हैं।

[ सारे स्थलपर एक अद्भुत प्रकारका आश्चर्यमय सन्नाटा-सा छा जाता है। किसीके नेत्र अधिक विशाल हो-गये-से दिखते हैं, किसीके नथने फूल गये-से जान पड़ते हैं, किसीका मुख खुल जाता है, किसीकी अंगुलियाँ फलकर हाथ ऊपर उठ जाते हैं। सुरभी पाठक और रेवा सुन्दरीकी मुद्राओंसे तो भास होता है, मानों उनपर वज्रपात हुआ हो। चण्डपीड अपने हर्षको छिपानेका प्रयत्न करनेपर भी छिपा नहीं पाता और यह हर्ष उसकी मुद्रासे झलकने लगता है। विन्ध्यबाला जब चण्डपीडकी ओर देखती है और उसकी मुद्रासे उसका हर्ष जान लेती है; तब विन्ध्यबालाकी दृष्टि घृणासे भर जाती है और ओठ घृणासे सिकुड़-से जाते हैं। यदुरायके मुख और सारे शरीरसे जान पड़ता है मानों उसपर आश्चर्यका पहाड़ गिर पड़ा हो। यदुरायको छोड़ किसीके मुखसे कोई शब्द नहीं निकलता और यदुरायके मुँहसे भी केवल एक शब्द—]

यदुराय—दण्डनीय ?

विजयसिंह देव—हाँ, दण्डनीय। हमारा भारतवर्ष संसारका सर्वश्रेष्ठ देश है और भारतीय समाज विश्वका सर्वोत्तम समाज।

इसका कारण है इस देश और समाजका धर्मप्राण होना। हमारा आर्य-धर्म चार वर्णों और चार आश्रमोंकी नींवपर स्थित है। बीच-बीचमें जब कभी कुछ विधर्मी उत्पन्न हो इस नींवको खोदनेका प्रयत्न करते हैं तब धर्मकी पुनः संस्थापनाके लिए स्वयं भगवान् अवतीर्ण होते हैं। इस नींवको खोदनेके अबतकके प्रयत्नोंमें अन्तिम आयोजन गौतम बुद्धका था। उनका कुठाराघात था मुख्यतः वर्ण-व्यवस्थापर, वे चाहते थे चारों वर्णोंके भेद-भावका नाशकर सबको एकमय कर देना। इसीलिए बौद्धमतके खण्डनके निमित्त भगवानको शंकराचार्यके रूपमें जन्म लेना पड़ा। सम्राट् हर्षवर्धन-ने पुनः बौद्धमतको उत्तेजना देनेका प्रयत्न किया और यही कारण है कि हर्षके पश्चात् वर्द्धन-वंश ही निर्वंश हो गया। हमारे कलचुरि वंशने भी यदि बौद्धधर्मका त्याग कर शैव मत न ग्रहण किया होता, तो हमारे कुलकी भी यही दशा होती। चारों वर्णोंमें ब्राह्मण परब्रह्म परमात्माके मुखसे उत्पन्न हुए हैं, क्षत्रिय भगवान्‌की भुजाओंसे, वैश्य उदरसे और शूद्र चरणोंसे। गोंड़ हैं शूद्र—उनका धर्म है तीनों वर्णोंकी सेवा। यदि वे क्षत्रियोंके युद्धधर्मको ग्रहण करते हैं तो यह अधर्म होता है। इसमें समाज और देशको ही हानि नहीं पहुँचती वरन् वे स्वयं भी नरकमें जानेकी तैयारी करते हैं। हमारे राज्यमें न जाने किसने गोंड़ोंको भी सेनामें भरती करना आरंभ कर दिया। कदाचित् यह तब हुआ जब हमारे वंशज बौद्ध थे। हमारे कुलका उत्कर्ष पूज्यपाद गांगेयदेव और पूज्यपाद कर्णदेवके समय हुआ। वे थे शैव, परन्तु जब यह वंश बौद्धधर्मावलंबी था उस समय गोंड़ोंको सेनामें लेनेकी जो परिपाटी चल पड़ी थी वह गांगेयदेव और कर्णदेवके समय भी न रोकी गई। इन सम्राटोंके अन्य अनेक सद्गुणोंके

कारण गोंड़ोंके सैनिक होते हुए भी, इसमें सन्देह नहीं, कि हमारे कुलका उत्थान हुआ, परंतु यह अधर्म न होता तो जितना उत्कर्ष कलचुरि वंशका इनके समय हुआ उससे भी अधिक होता और आज जो कलचुरि वंशका पुराना उत्कर्ष नहीं दिखता उसका प्रधान कारण यही अधर्म है। तेरा कार्य, यदुराय, यद्यपि दण्डनीय ही है तथापि गोंड़ त्रिपुरीकी सेनामें भरती होने लगे थे इसी कारण तू भी ऐसे अधर्ममें प्रवृत्त हुआ। इसलिए तेरा अपराध क्षमा किया जा सकता है यदि तू भविष्यमें इस अधर्मको त्याग ब्राह्मण, क्षत्रिय या वैश्य तीनोंमेंसे किसी भी वर्णकी सेवा-वृत्ति स्वीकार कर ले।

यदुराय—( जिसकी दृष्टिमें विजयसिंह देवका भाषण सुनते-सुनते ही अत्यधिक क्रूरता आ गई है। अत्यन्त कठोर स्वरमें ) सेवावृत्ति.... सेवावृत्ति ही मैंने स्वीकार की है, अन्य कोई वृत्ति नहीं। पर यह सेवा है मातृभूमिकी। मैंने भी कुछ पढ़ा लिखा है, धर्मकी विवेचना भी सुनी है। जन्मके अनुसार वर्ण नहीं, मैं कर्मके अनुसार वर्ण मानता हूँ। राठौरोंके क्षत्रिय कुलमें जन्म लेनेवाले जयचन्द्रको जिसने विदेशियोंको जन्मभूमिको पद-दलित करनेके लिए निमंत्रित किया, मैं क्षत्रिय नहीं मानता। इस समयके गोरके विदेशियोंके आक्रमणोंने ही मुझे सेनामें भरती होनेकी प्रेरणा दी है। इस समय मातृभूमिकी रक्षाके लिए प्रत्येक व्यक्तिका धर्म........हर मनुष्यका कर्म........

चण्डपीड—( खड़े होकर अत्यधिक क्रोधभरे स्वरमें ) रे गोंड़, तूने तो उद्दंडताकी पराकाष्ठा कर डाली ! किस प्रकार तू देख रहा है, परम भट्टारककी ओर ? कैसे स्वरमें बोल रहा है रे ?....... उपदेश....उपदेश दे रहा है उन्हें जिनमें स्वयं भगवान् निवास

करते हैं ? कहता है तूने धर्मकी विवेचना सुनी है। जानता है गीतामें भगवानने कहा है मनुष्योंमें राजा मेरा रूप है। उन्हीं-के सम्मुख ऐसी उद्दण्डता! तेरी तो आँखें निकलवा ली जानी चाहिए, तेरी तो जीभ कटवा डाली जानी चाहिए, निकृष्ट गोंड़ !.... पामर....गोंड़....

यदुराय—( बीच हीमें अत्यधिक क्रोधसे ) निकृष्ट गोंड़ ! .... पामर गोंड़....

विजयसिंह देव—( चण्डपीडसे ) बैठो, शान्त हो, महाबलाधिकृत, यह समय और यह स्थान क्रोधका नहीं, विवेकका है।

[ चण्डपीड बैठ जाता है। ]

सुरभी पाठक—महाराज....

विजयसिंह देव—यह मंत्रणा-गृह नहीं है, महामंत्रीजी, आप भी चुप रहिए।

रेवासुन्दरी—( झिझकते हुए ) पिताजी....

विजयसिंह देव—चुप, बेटी, राजकाजमें हस्तक्षेप करनेका स्त्रियोंको कोई अधिकार नहीं है। ( जल्दीसे यदुरायको ) तो तुझे जो तेरे लिए अधर्म है, उसे छोड़ ब्राह्मण क्षत्रिय या वैश्योंकी सेवा-वृत्ति स्वीकार नहीं है ?

यदुराय—( अत्यन्त दृढ़तासे ) मैं एक ही धर्म जानता हूँ, एक ही सेवा, और वह है उस कठिन कालमें मातृभूमिकी रक्षा।

विजयसिंह देव—तब तुझे इस राज्यसे निष्कासनका दण्ड दिया जाता है।

[ विजयसिंह देव खड़ा होता है। यदुराय बिना किसी प्रकारका अभिवादन इत्यादि किये शीघ्रतासे रंगभूमि छोड़कर जाता है। इस शीघ्रतामें भी उसका एक-एक कदम सम्मान तथा दृढ़तासे भरा हुआ है। सब लोग खड़े होते हैं।

कितनी निराशा है सुरभी पाठक, रेवासुन्दरी और विन्ध्यबालाके खड़े होनेमें और कितनी प्रसन्नता है चण्डपीडके उठनेमें ! ]

जन समुदायके कुछ व्यक्ति—परममाहेश्वर, परमभट्टारक, परमेश्वर, अश्वपति, गजपति, नरपति, राजत्रयाधिपति त्रिकलिंगाधिपति, महाराजाधिराज, राजराजेश्वर, सम्राट् विजयसिंह देवकी जय।

[ परन्तु कलके जयघोषमें जो उत्साह, जो जोश था उसका लवलेश भी इस जयघोषमें नहीं है। जान पड़ता है मानों यह जयघोष किसी यंत्रद्वारा उच्चरित हुआ हो। ]

## पाँचवाँ दृश्य

**स्थान**—रेवासुन्दरीके कक्षकी दालान

**समय**—प्रातःकाल

[ दालान दूसरे दृश्यके समान ही है। भित्तिका रंग भर भिन्न है। रेवासुन्दरी और विन्ध्यबालाका प्रवेश। रेवासुन्दरीके मुखपर अत्यधिक उत्तेजना और चंचलताके भाव दृष्टिगोचर होते हैं। विन्ध्यबाला शान्त है। ]

विन्ध्यबाला—तो यह तुम्हारा अन्तिम निश्चय है, राजकुमारी ?

रेवासुन्दरी—सर्वथा अन्तिम, सखि। बाल्यावस्थासे ही तुम मेरी पथ-प्रदर्शिका रही हो। अपने निश्चयोंपर अटल रहना तुम्हींने मुझे सिखाया है, विन्ध्यबाला।

विन्ध्यबाला—परन्तु यह निश्चय...

रेवासुन्दरी—( बीच हीमें ) क्यों, क्या तुम्हारा मत है कि मेरा निश्चय उचित नहीं है ?

विन्ध्यबाला—नहीं, मैं यह नहीं कहती, किन्तु....

